हुआ है। इन सब को कर्म से उत्पन्न हुआ जान। इस प्रकार सबको जानकर तू मोक्ष पायेगा।

४–३२

**श्रेयान्द्रव्यमयाद्यज्ञाज्ज्ञानयज्ञः परन्तप ।**
**सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यते ॥**

अनेक प्रकार के द्रव्यों से किये जाने वाले यज्ञ की अपेक्षा ज्ञान-यज्ञ अधिक श्रेयस्कर है, क्योंकि सब विहित कर्मों की पूर्ण सफलता सच्चे ज्ञान की प्राप्ति में ही निहित है।

४—३३

समस्त कर्मों के प्रति तटस्थता का भाव विकसित करने में ही ज्ञान प्रकट होता है। ज्ञान "जानकारी" या "बुद्धिमत्ता" से पूरी तरह व्यक्त नहीं होता। उसके लिए पर्यवेक्षित सत्य के अनुसार अपने आप में पूर्ण परिवर्तन की आवश्यकता है। ऐसा परिवर्तन शेष संसार के साथ अपनी, और ईश्वर के साथ समस्त संसार की एकता की उत्तरोत्तर अनुभूति का परिणाम तथा उसी अनुभूति की ओर ले जाने वाला होता है। स्वार्थ के हेतु से मुक्त हो जाने पर कर्म मुक्त और पापरहित हो जाता है। निम्नलिखित श्लोकों में यह स्पष्टतः बताया गया है :

**यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ।**
**ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा ॥**

जैसे प्रज्वलित अग्नि इंधन को भस्म कर देती है, वैसे ही ज्ञानरूपी अग्नि सब कर्मों को भस्म कर देती है।

४–३७

**न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ।**
**तत्स्वयं योगसंसिद्धः कालेनात्मनि विन्दति ।**

इस संसार में ज्ञान के समान शुद्ध करनेवाला दूसरा कुछ नहीं है। जो निःस्वार्थ कर्म में अपना अभ्यास पूर्ण कर लेता है वह यथासमय उस ज्ञान को अपने आप में प्राप्त करता है।

४–३८

**योगसंन्यस्तकर्माणं ज्ञानसञ्छिन्नसंशयम् ।**
**आत्मवन्तं न कर्माणि निबध्नन्ति धनञ्जय ॥**

जो मनुष्य त्याग-भाव से कर्म करता है, जिसने ज्ञान के द्वारा संशय को छिन्न कर डाला है और जो सदैव अपने आत्मा के प्रति जागृत रहता है, उसे कर्म नहीं बांधते।

४–४१

**तस्मादज्ञानसम्भूतं हृत्स्थं ज्ञानासिनाऽऽत्मनः ।**
**छित्वैनं संशयं योगमातिष्ठोत्तिष्ठ भारत ॥**

इसलिए ज्ञानरूपी खड्ग से अपने हृदय के इस अज्ञान-जन्य संशय को नष्ट कर और योग में स्थिर होकर खड़ा हो जा।

४–४२

इस प्रकार त्याग और कर्तव्य-पालन के मार्गों में कोई वास्तविक भेद नहीं है। सच्चा त्याग और सच्चा कर्तव्य-पालन एक ही बात है। दोनों का सार व्यक्तिगत इच्छाओं को छोड़ना ही है।

**सांख्ययोगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः ।**
**एकमप्यास्थितःसम्यगुभयोर्विन्दते फलम् ॥**

सांख्य और योग को बालक ही भिन्न बताते हैं, पंडित

नहीं। किसी एक में भी उचित रीति से स्थिर रहनेवाला दोनों का फल पाता है।

५–४

अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः।
स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः॥

जो मनुष्य विहित कर्म को अपने कर्तव्य के रूप में और फल की आशा किए बिना करता है वह संन्यासी भी है और योगी भी; जो अग्नि का और समस्त क्रियाओं का त्याग कर के बैठ जाता है, वह नहीं।

६–१

यं संन्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डव।
न ह्यसंन्यस्तसंकल्पो योगी भवति कश्चन॥

जिसे संन्यास कहते हैं उसे तू योग जान। जिसने मन के संकल्पों को त्यागा नहीं वह कभी योगी नहीं हो सकता।

६–२

यदि मनुष्य एक बार व्यक्तिगत कामना से मुक्त हो गया, उसने समस्त सृष्टि की एकता का अनुभव कर लिया और, इसके परिणाम-स्वरूप, उसमें अलिप्तता की समुचित दृष्टि विकसित हो गई, तो वह संन्यासी है—भले ही वह सब प्रकार के सामाजिक कर्मों में लगा रहता हो।

योगयुक्तो विशुद्धात्मा विजितात्मा जितेन्द्रियः।
सर्वभूतात्मभूतात्मा कुर्वन्नपि न लिप्यते॥

जो योग के मार्ग पर चलता है, जिसका हृदय शुद्ध हो गया है, जिसने अपने और अपनी इन्द्रियों के ऊपर विजय

प्राप्त कर ली है और जिसका भूतमात्र से एकात्म्य हो गया है, वह कर्म करता हुआ भी उससे अलिप्त रहता है।

५–७

**कायेन मनसा बुद्ध्या केवलैरिन्द्रियैरपि ।**
**योगिनः कर्म कुर्वन्ति संगं त्यक्त्वाऽऽत्मशुद्धये ॥**

योगीजन आसक्तिरहित होकर शरीर से, मन से, बुद्धि से या केवल इन्द्रियों से भी आत्मशुद्धि के लिए कर्म करते हैं।

५–११

भगवद्गीता की इस शिक्षा से हिन्दू धर्म-सिद्धांतों में किसी विरोधात्मक और नये मत का प्रतिपादन नहीं होता। यह हिन्दू धर्म के प्रथम आचार्यों द्वारा प्रतिपादित सिद्धांतों का विशदीकरण-मात्र है। इस अध्याय में संकलित श्लोकों में जिन बातों पर जोर दिया गया है वह सब ईशावास्योपनिषद् के निम्न लिखित श्लोकों में निहित हैं :

**ईशावास्यमिदं सर्वं यत्किंच जगत्यां जगत् ।**
**तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मागृधः कस्यस्विद्धनम् ॥**

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः ।**
**एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥**

जगत् में जो कुछ भी है वह सब परमात्मा में स्थित है। इसका अनुभव कर के हृदय में उठनेवाली कामनाओं को—उदाहरणार्थ, दूसरे की उपभोग्य वस्तु प्राप्त करने के विचार को—त्याग दो। आनन्द की उपलब्धि कामना के त्याग से होती है। जीवन के नियत वर्ष व्यतीत करते हुए अपना कर्तव्य करते रहो। उपर्युक्त आलिप्तता और समर्पण से ही मनुष्य कर्म से अदूषित रह सकता है, अन्यथा नहीं।

गीता में कर्म-त्याग के प्रयत्नों के बदले निःस्वार्थ भाव से कर्तव्य करने पर बारंबार जोर दिया गया है। अठारहवें अध्याय का प्रारंभ निम्नलिखित श्लोकों से होता है। यद्यपि इस अध्याय को "संन्यास योग" नाम दिया गया है, इसमें गीता की समस्त शिक्षा का उपसंहार है :

**काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः ।**
**सर्वकर्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः ॥**

कामना से उत्पन्न हुए कर्मों के त्याग को ज्ञानी संन्यास के नाम से जानते हैं। समस्त कर्मों के फल के त्याग को बुद्धिमान लोग त्याग कहते हैं।

१८–२

**नियतस्य तु संन्यासः कर्मणो नोपपद्यते ।**
**मोहात्तस्य परित्यागस्तामसः परिकीर्तितः ॥**

नियत कर्म का त्याग उचित नही है। इस प्रकार का त्याग भ्रम से किया जाता है। वह तामसिक प्रकृति का लक्षण है।

१८–७

**कार्यमित्येव यत्कर्म नियतं क्रियतेऽर्जुन ।**
**संगं त्यक्त्वा फलं चैव स त्यागः सात्त्विको मतः ॥**

जो नियत कर्म इस भावना से किया जाता है कि उसे अलिप्तता के साथ और फल की कामना को त्याग कर करना चाहिए, उसमें निहित त्याग ही सात्त्विक माना गया है।

१८–९

**न हि देहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्माण्यशेषतः ।**
**यस्तुकर्मफलत्यागी स त्यागीत्यभिधीयते ॥**

देहधारी देह का भार वहन करता हुआ कर्म का सर्वथा त्याग कभी नहीं कर सकता। जो कर्मफल का त्याग करने में सफल हो जाता है उसका काम पूरा हो जाता है और वह त्यागी कहलाता है।

१८–११

निम्नलिखित श्लोकों में यही विचार पुनः प्रतिपादित किया गया है। उनमें ईश्वरेच्छा के प्रति पूर्ण आत्म-समर्पण और दैवी विभूति के पूर्ण आश्रय पर भी जोर दिया गया है :

**सर्वकर्माण्यपि सदा कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः ।**
**मत्प्रसादादवाप्नोति शाश्वतं पदमव्ययम् ॥**

अपनी स्थिति से संबंध रखनेवाले समस्त कर्मों को सदा करता हुआ भी जो मेरा आश्रय ग्रहण करता है वह मेरी कृपा से शाश्वत, अव्यय पद प्राप्त करता है।

१८–५६

**चेतसा सर्वकर्माणि मयि संन्यस्य मत्परः ।**
**बुद्धियोगमुपाश्रित्य मच्चित्तः सततं भव ॥**

मन से सब कर्मों को मुझे समर्पित कर के, मुझे प्राप्त करने के लिए आतुर होकर, बुद्धियोग का अभ्यास कर और सदा अपने चित्त को मुझ से परिपूरित रख।

१८–५७

मन की स्थिरता प्राप्त करने के लिए आत्मा के सच्चे स्वरूप और प्रकृति तथा पुरुष के साथ उसके संबंध का निरन्तर मनन करते रहना आवश्यक है। परन्तु इस प्रकार का मनन तब तक असंभव और व्यर्थ है जब तक अपने कर्म करते हुए उनसे

अलिप्त रहने का अभ्यास न किया जाय। सत्य के मनन द्वारा मन की स्थिरता प्राप्त करना और साधारण कर्मों में अलिप्त रहने का अभ्यास करना—ये दोनों वास्तव में एक दूसरे के पूरक हैं। प्रयत्न के सफल हो जाने के पश्चात् इनमें कोई सच्चा भेद नहीं रह जाता। जब मन आत्मसंयम, अलिप्तता और ईश्वर के साथ एक हो जाने की उत्कंठा से परिपूर्ण हो जाता है और मनुष्य इसी अवस्था में रहने लगता है तब बुद्धियोग सिद्ध होता है।

समय के पूर्व संसार का त्याग करने से मन की स्थिरता प्राप्त नहीं हो सकती। कर्म-निवृत्ति का वास्तविक महत्व व्यक्ति-गत कामना अथवा हेतु की निवृत्ति में निहित है और वह निष्काम कर्म से ही प्राप्त होता है। इस प्रकार संन्यास और कर्मयोग अभिन्न हैं।

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।**
**मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते संगोऽस्त्वकर्मणि॥**

तेरा कर्तव्य केवल कर्म करना है, उसके फल की चिन्ता करना कदापि नहीं; इसलिए, कर्म का फल तेरा हेतु न हो; कर्म न करने का भी तुझे आग्रह न हो।

२–४७

**योगस्थः कुरु कर्माणि संगं त्यक्त्वा धनञ्जय।**
**सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते॥**

योगस्थ होकर, आसक्ति त्याग कर कर्म कर और सफलता-असफलता में सम-भाव रख। समता को ही योग कहा जाता है।

२–४८

**लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयाऽनघ ।**
**ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्मयोगेन योगिनाम् ॥**

मैंने पहले दो मार्ग बतलाये हैं—एक तो सांख्यों का बताया हुआ सत्य के साक्षात्कार द्वारा योग का और दूसरा योगियों का बताया हुआ निःस्वार्थ तथा अनासक्त कर्म द्वारा योग का। मनुष्य इनमें से किसी भी मार्ग का अनुसरण कर सकते हैं।

३—३

**न कर्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते ।**
**न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥**

कर्म का आरंभ न करने से आत्मा को कर्म से निवृत्ति प्राप्त नहीं होती और न कर्म के केवल बाहरी त्याग से मोक्ष प्राप्त होता है।

३—४

**न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् ।**
**कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः ॥**

कोई एक क्षण भी वास्तव में कर्म किये बिना नहीं रह सकता। प्रकृति से उत्पन्न हुए गुण परवश पड़े प्रत्येक मनुष्य से कर्म कराते हैं।

३—५

मनुष्य कर्म को छोड़ने और संन्यास का मार्ग ग्रहण करने के बड़े बड़े प्रयत्न करते हैं; परन्तु उनका परिणाम मिथ्याचार, आत्म-प्रवंचना और मन की अधिकाधिक अशुद्धि ही होता है। अधिक सुरक्षित मार्ग यह है कि अलिप्त भाव से कर्म करने का प्रयत्न किया जाये।

कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥

जो मनुष्य कर्म करनेवाली इन्द्रियों को रोकता है परन्तु मन से उन इन्द्रियों के विषयों का चिन्तन करता रहता है वह अपने-आपको धोखा देता है और मिथ्याचारी कहलाता है ।

३–६

यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्यारभतेऽर्जुन ।
कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते ॥

परन्तु जो इन्द्रियों को मन के द्वारा नियम में रखता हुआ संगरहित होकर कर्मेन्द्रियों का उपयोग करता है और इस प्रकार कर्मयोग का अभ्यास करता है, वह श्रेष्ठ पुरुष है ।

३–७

नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः ।
शरीरयात्राऽपि च ते न प्रसिध्येदकर्मणः ॥

इसलिए तू उचित कर्म कर। कर्म न करने से कर्म करना ही अधिक अच्छा है । कर्म के बिना जीवन का निर्वाह भी संभव नहीं है ।

३–८

यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः ।
तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसंगः समाचर ॥

मनुष्य कर्म-बन्धन में तभी पड़ता है जब वह यज्ञ की भावना को छोड़ कर अन्य भावना से कर्म करता है; इसलिए तू आसक्ति छोड़ कर यज्ञ की भावना से कर्म कर ।

३–९

धार्मिक व्यक्ति के मन में सबसे पहले कर्म से निवृत्त होने और संसार का त्याग करने की स्फूर्ति होती है। प्राचीन हिन्दू धर्म-शिक्षा में इस वृत्ति की ओर सम्मान स्पष्ट है; परन्तु गीता में इसे निश्चित रूप से अस्वीकार कर दिया गया है। उसमें जोर दिया गया है कि आनुवंशिक प्रवृत्तियों के होते हुए कर्म करना अनिवार्य है। दमन से मन और भी स्वच्छन्द होता है। बाहरी रूप से इस पर अंकुश रख कर इसके अनुसार कर्म न करने से कोई लाभ नहीं होता। उससे मिथ्याचार और विकृति उत्पन्न होती है। दूसरी ओर, अनासक्ति के अभ्यास से, आत्मा को अप्राकृतिक दमन के बिना ही आनुवंशिक गुणों के भार से मुक्त हो जाने की शिक्षा प्राप्त होती है।

**प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः ।**
**अहंकारविमूढात्मा कर्ताऽहमिति मन्यते ॥**

हमारे सब कर्म हमारी प्रकृति के गुणों द्वारा निश्चित होते हैं। अहंकार से मूढ बना हुआ मनुष्य मानता है कि मैं ही कर्ता हूं।

३—२७

**तत्त्ववित्तु महाबाहो गुणकर्मविभागयोः ।**
**गुणा गुणेषु वर्तन्त इति मत्वा न सज्जते ॥**

परन्तु जो गुणों और कर्म का रहस्य जानता है, यह मानकर कि गुण अपनी अभिव्यक्ति कर रहे हैं, अपने आपको तटस्थ रखता है।

३—२८

**सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि ।**
**प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति ॥**

ज्ञानी भी अपने स्वभाव के अनुसार बरतते हैं। प्राणी-मात्र अपने स्वभाव का अनुसरण करते हैं। वहां दमन क्या कर सकता है?

३–३३

अब संसार का त्याग करके संन्यासी बनने के विरुद्ध एक प्रबल तर्क। आप संन्यास ग्रहण करके और अलग खड़े होकर यह अपेक्षा नहीं कर सकते कि दूसरे लोग समाज का साधारण काम-काज चलाते रहें। सामाजिक जीवन तो जारी रहना ही है; और आप जो कुछ करते हैं उसका दूसरे लोग अनुकरण करेंगे, यह अपेक्षा भी रखनी चाहिए। गीता का नीतिशास्त्र मुख्यतः सामाजिक है। उसके अनुसार, राजर्षि जनक के लिए जो अच्छा था वह सभी के लिए पर्याप्त मात्रा में अच्छा है।

**कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः ।**
**लोकसंग्रहमेवापि सम्पश्यन्कर्तुमर्हसि ॥**

जनकादि ने कर्म से ही परम सिद्धि प्राप्त की। लोक-संग्रह की दृष्टि से भी तुझे कर्म करना उचित है।

३–२०

**यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।**
**स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥**

जो जो आचरण उत्तम पुरुष करते हैं उसका अनुसरण दूसरे लोग करते हैं। वे जिसे प्रमाण बनाते हैं उसका लोग अनुसरण करते हैं।

३–२१

संसार के लिए ज्ञानी और अज्ञानी सब के सहयोग की

आवश्यकता ह । ज्ञानियों की पंक्तियां बराबर बढ़ती रहनी चाहिएं। परन्तु, इसी बीच, भूलना नहीं चाहिए कि सामाजिक जीवन में अज्ञानी के सहयोग की उपेक्षा नहीं की जा सकती । इसलिए उनके मन को जानबूझ कर डावांडोल नहीं करना चाहिए ।

**सक्ताः कर्मण्यविद्वांसो यथा कुर्वन्ति भारत ।**
**कुर्याद्विद्वांस्तथाऽसक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहम् ॥**

जैसे अज्ञानी लोग आसक्त होकर कर्म करते हैं वैसे ही ज्ञानी को आसक्तिरहित होकर लोककल्याण की इच्छा से कर्म करना चाहिए ।

३–२५

**न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्मसंगिनाम् ।**
**जोषयेत्सर्वकर्माणि विद्वान्युक्तः समाचरन् ॥**

कर्म-फल में आसक्त अज्ञानी मनुष्यों की बुद्धि को ज्ञानी डावांडोल न करे, परन्तु स्वयं योग के नियमों का अनुसरण करके कर्म करे और सब कर्मों को आकर्षक बनाये।

३–२६

**प्रकृतेर्गुणसम्मूढाः सज्जन्ते गुणकर्मसु ।**
**तानकृत्स्नविदो मन्दान्कृत्स्नविन्न विचालयेत् ॥**

प्रकृति के गुणों से मोहे हुए मनुष्य उस मोहजनित आसक्ति से कर्म में प्रवृत्त होते हैं । जिसे सत्य की अनुभूति हो गई है वह इन दुर्बल मनवाले लोगों की कच्ची बुद्धि को अस्थिर न करे ।

३–२९

# अध्याय ५

## मनोनिग्रह का अभ्यास

(अध्याय २—श्लोक ६०-६३, ६७। अध्याय ३—श्लोक ३६-४१। अध्याय १६—श्लोक २१, २२। अध्याय १८—श्लोक ३६-३७)

पिछले अध्याय में बताई हुई गीता की यह शिक्षा कि, सच्चा संन्यास आसक्तिरहित कर्म में है, संसार का त्याग करने में नहीं, कोई ऐसी उपपत्ति नहीं है जिसे संसार का त्याग करने के अनिच्छुक लोगों के समर्थन अथवा सफाई के लिए प्रस्तुत किया गया हो। वह मनुष्यों के जीवन को प्रत्यक्षतः गढ़ने के लिए आधार के रूप में प्रतिपादित की गई है, जिससे कि उनमें निःस्वार्थता और अलिप्तता की आदत तथा स्फूर्ति विकसित हो। बतक पानी में तैरती है, परन्तु बाहर निकलने पर अपने शरीर का सब पानी झड़ा देती है। हमें उसी के समान संसार में रहना सीखना चाहिए। हमारे काम में दक्षता, सुघरता और कुशलता का अभाव न हो और फिर भी हम स्वार्थपूर्ण आसक्ति को विकसित न होने देने के लिए सतर्क रहें। अलिप्तता का यह भाव कायम रखने के लिए मनोनिग्रह का सतत अभ्यास आवश्यक है।

काम, क्रोध और लोभ अच्छे संकल्प के शत्रु हैं। जो मनुष्य अपने अन्दर अनासक्ति का विकास करना चाहता है उसे मन को क्षुब्ध करने वाले इन विकारों से सतत सावधान रहना

चाहिए। यदि मन पर नियंत्रण हो गया तो शष सब स्वयं सुधर जायेगा। विचारों की शक्ति अच्छाई और बुराई दोनों ही के लिए बहुत बड़ी होती है। यदि मन पर सावधानी के साथ पहरा न रखा गया तो कामना इन्द्रियों को वश में कर लेगी, हमारे विचारों पर अधिकार जमा लेगी, हमारी बुद्धि को भ्रष्ट कर देगी और अन्त में हम.रा नाश कर देगी। इसलिए कामना के साथ युद्ध उसी समय छेड़ देना चाहिए जब कि वह हमारे विचार-मंदिर में प्रवेश करने के लिए द्वार पर आकर खड़ी हो।

**यततो ह्यपि कौन्तेय पुरुषस्य विपश्चितः ।**
**इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभं मनः ॥**

इन्द्रियों का स्वभाव इतना प्रबल है कि चतुर पुरुष के सचाई के साथ उद्योग करते रहने पर भी वे उसके मन को बलपूर्वक हर लेती हैं।

२—६०

**तानि सर्वाणि संयम्य युक्त आसीत मत्परः ।**
**वशे हि यस्येन्द्रियाणि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥**

इन सब को वश में रख कर उसे शान्त मन से और मुझ में तन्मय होकर रहना चाहिए। जिसने अपनी इन्द्रियों को वश में कर लिया है उसकी बुद्धि स्थिर है।

२—६१

**ध्यायतो विषयान्पुंसः संगस्तेषूपजायते ।**
**संगात्सञ्जायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥**

जब कोई मनुष्य अपने मन को विषयों के चिन्तन में लगा

देता है तो उसे उनमें आसक्ति होती है। आसक्ति कामना में परिणत होती है और कामना से क्रोध के कारण उत्पन्न होते हैं।

२–६२

क्रोधाद्भवति सम्मोहः सम्मोहात्स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥

क्रोध से मोह उत्पन्न होता है। मूढ़ता से स्मृति और बोधशक्ति भ्रान्त हो जाती हैं। इस भ्रांति से विवेक शक्ति का नाश होता है और विवेकशक्ति नष्ट हो गई तो मनुष्य का नाश हो जाता है।

२–६३

इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते ।
तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि ॥

भटकती हुई इन्द्रियों के पीछे दौड़नेवाला मन मनुष्य की बुद्धि को अपने साथ खींच ले जाता है, जैसे तूफान समुद्र में जहाज को खींच ले जाता है।

२–६७

## अर्जुन उवाच

अथ केन प्रयुक्तोऽयं पापं चरति पूरुषः ।
अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः ॥

अर्जुन ने पूछा :

यद्यपि मनुष्य पाप करना नहीं चाहता, फिर भी वह बलात्कार के वशीभूत हुआ-सा किसकी प्रेरणा से पाप करता है ?

३–३६

**श्री भगवानुवाच**

**काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः ।**
**महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ॥**

श्री भगवान् ने कहा :

वह काम है, क्रोध है। वह रजोगुण से उत्पन्न होता है। उसका पेट ही नहीं भरता। वह महापापी है। उसे इस लोक में अपना शत्रु समझो।

३–३७

**धूमेनाऽव्रियते वन्हिर्यथाऽऽदर्शो मलेन च ।**
**यथोल्बेनावृतो गर्भस्तथा तेनेदमावृतम् ॥**

जैसे धुएं से अग्नि, मैल से दर्पण या झिल्ली से गर्भ ढका रहता है वैसे ही इस शत्रु से ज्ञान आवृत्त रहता है।

३–३८

**आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा ।**
**कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणानलेन च ॥**

तृप्त न किया जा सकनेवाला यह कामरूपी शत्रु ज्ञानियों का नित्य वैरी है। यह ज्ञान को घेर कर बंदी बना रखता है।

३–३९

**इन्द्रियाणि मनो बुद्धिरस्याधिष्ठानमुच्यते ।**
**एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनम् ॥**

कहा गया है कि यह शत्रु इंन्द्रियों, मन और बुद्धि पर अधिकार करके और इस प्रकार ज्ञान को घेर कर एवं पृथक् करके, उनके द्वारा देही अर्थात् आत्मा को भ्रांत कर देता है।

३–४०

**तस्मात्त्वमिन्द्रियाण्यादौ नियम्य भरतर्षभ ।**
**पाप्मानं प्रजहि ह्येनं ज्ञानविज्ञाननाशनम् ॥**

इसलिए पहले तो इन्द्रियों को शासन में रख कर इस पापी का नाश कर जो, ऐसा न किया तो, ज्ञान और विवेक को नष्ट कर डालेगा।

३–४१

**त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः ।**
**कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत् ॥**

आत्मा का नाश करने वाले नरक के ये तीन द्वार हैं— काम, क्रोध और लोभ; इसलिए इन तीनों का त्याग करना चाहिए ।

१६–२१

**एतैर्विमुक्तः कौन्तेय तमोद्वारैस्त्रिभिर्नरः ।**
**आचरत्यात्मनः श्रेयस्ततो याति परां गतिम् ॥**

इन तीन नरक-द्वारों से दूर रहनेवाला मनुष्य आत्मा के कल्याण का आचरण करता है और इससे परम गति को पाता है।

१६–२२

सच्चा सुख उससे प्राप्त नहीं होता जो पहले अमृत के समान मालूम होता है, परन्तु अन्त में विष बन जाता है। आत्म-संयम से सच्चा सुख प्राप्त होता है, यद्यपि प्रारंभ में वह कठिन और अप्रिय होता है ।

**सुखं त्विदानीं त्रिविधं शृणु मे भरतर्षभ ।**
**अभ्यासाद्रमते यत्र दुःखान्तं च निगच्छति ॥**

**यत्तदग्रे विषमिव परिणामेऽमृतोपमम् ।**
**तत्सुखं सात्त्विकं प्रोक्तमात्मबुद्धिप्रसादजम् ॥**

तीन प्रकार के सुखों में से वह सुख, जिस के उत्तरोत्तर अभ्यास से मनुष्य प्रसन्न रहता है और जिस से दुःख का अन्त होता है, जो आरम्भ में विष के समान दुःस्वादु लगता है परन्तु अन्त में अमृत के समान होता है, जो स्पष्ट आत्मबोध से उत्पन्न होता है, सात्विक कहलाता है।

१८–३६,३७

# अध्याय ६

## ध्यान

(अध्याय २—श्लोक १४, १५, ३८। अध्याय ५—श्लोक २२-२४, २६,२८। अध्याय ६—श्लोक ३-७, १०-१४, १६, १७, १९, २४-२७। अध्याय १२—श्लोक १३-१९। अध्याय १४—श्लोक २२-२५)

साधारण कार्यों में निःस्वार्थता का अभ्यास करने के बाद, मुमुक्षु सुख और दुःख के प्रति उपेक्षा की ओर अग्रसर हो सकता है। किसी प्रयत्न में सफलता अथवा असफलता से मन विचलित नहीं होना चाहिए। सुख और दुःख को स्वभाव से ही एक-दूसरे का पूरक मान कर और अस्थायी समझ कर समत्व भाव से स्वीकार करना चाहिए। ये दोनों सापेक्षता के सार्वलौकिक नियम के अंग हैं और इनसे बचा नहीं जा सकता। ये "जड़ प्रकृति के संसर्ग" से उत्पन्न होते हैं। आत्मा पर इनका कोई प्रभाव नहीं पड़ता।

**मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय शीतोष्णसुखदुःखदाः।**
**आगमापायिनोऽनित्यास्तांतितिक्षस्व भारत ॥**

भौतिक संसर्ग सर्दी और गर्मी, सुख और दुःख उत्पन्न करता है। ये संवेदनाएं अनित्य हैं—आती हैं और चली जाती हैं। इन में वास्तविकता नहीं होती। इन्हें तू अविचलित भाव से सह।

२—१४

**यं हि न व्यथयन्त्येते पुरुषं पुरुषर्षभ ।**
**समदुःखसुखं धीरं सोऽमृतत्वाय कल्पते ॥**

जो पुरुष इनसे विचलित नहीं होता, जो धीर है और सुख तथा दुःख में सम रहता है, वह अमरत्व के योग्य बनता है ।

२–१५

**सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ ।**
**ततो युद्धाय युज्यस्व नैवं पापमवाप्स्यसि ॥**

सुख और दुःख, लाभ और हानि, जय और पराजय का सम भाव से स्वागत कर के युद्ध के लिए तयार हो । ऐसा करने से तुझे पाप नहीं लगेगा ।

२–३८

मनुष्य के अपने विचार और अपने कर्म ही उसके आत्मा के भवितव्य पर असर डालते हैं, बाहर से बारी-बारी से आने-वाले सुख और दुःख नहीं ।

सच्चा सुख संसर्गजन्य आनन्द से प्राप्त नहीं होता, वरन् आत्मसंयम से प्राप्त होता है । आत्मनिग्रह के अभ्यास से मन में उत्पन्न होनेवाला समत्व ऐसा परिवर्तन करता है कि, कहा जा सकता है, उससे शरीर के अन्दर बन्दी रहता हुआ भी आत्मा स्वतन्त्र हो जाता है ।

**ये हि संस्पर्शजा भोगा दुःखयोनय एव ते ।**
**आद्यन्तवन्तः कौन्तेय न तेषु रमते बुधः ॥**

जो सुख संस्पर्श से उत्पन्न होते हैं, वे दुःखों के मूल बन

जाते हैं। वे आदि और अन्तवाले हैं। बुद्धिमान उनमें सुख का अनुभव नहीं करते।

५–२२

शक्नोतीहैव यः सोढुं प्राक्शरीरविमोक्षणात्।
काम क्रोधोद्भवं वेगं स युक्तः स सुखी नरः॥

वह मनुष्य सुखी है और योगी है जिसने, देहान्त के पूर्व इस लोक में ही, काम और क्रोध के वेग को रोकने का अभ्यास कर लिया है।

५–२३

योऽन्तः सुखोऽन्तरारामस्तथान्तर्ज्योतिरेव यः।
स योगी ब्रह्मनिर्वाणं ब्रह्मभूतोधिऽगच्छति॥

जिसका सुख उसके अन्दर ही है, जिसे अपने हृदय से ही आनन्द की उपलब्धि होती है, जिसका अन्तःकरण ज्योतिर्मय है, वह योगी परम मुक्ति पाता है और ब्रह्म में विलीन हो जाता है।

५–२४

कामक्रोधवियुक्तानां यतीनां यतचेतसाम्।
अभितो ब्रह्मनिर्वाणं वर्तते विदितात्मनाम्॥

उन यतियों को परम मुक्ति—ब्रह्मनिर्वाण—सुलभ है, जिन्होंने मन को वश में किया है, काम और क्रोध को जीत लिया है और जो अपने को पहचानते हैं।

५–२६

यतेन्द्रियमनोबुद्धिर्मुनिर्मोक्षपरायणः।
विगतेच्छाभयक्रोधो यः सदा मुक्त एव सः॥

इन्द्रियों, मन और बुद्धि को सदा वश में रखकर तथा इच्छा, भय और क्रोध से रहित हो कर जो मुनि मोक्ष के प्रयत्न में निमग्न रहता है, वह मुक्त ही है ।

५–२८

तथापि, सब कर्तव्यों को निःस्वार्थ भाव से करने के अभ्यास के पूर्व मन का यह समत्व प्राप्त करने का प्रयत्न असामयिक होगा । यदि मनुष्य साधारण कार्यों में, अभ्यास के द्वारा, निःस्वार्थ भाव को स्वयंस्फूर्त बना ले तो वह सफलता या असफलता, आनन्द या उद्वेग की परवाह किये बिना ही मानसिक समत्व की अधिक कठिन साधना के योग्य बन जायेगा ।

**आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते ।**
**योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते ॥**

योगसाधन के इच्छुक मुनि के लिए कर्तव्यपालन साधन बताया गया है; योगारूढ़ हो जाने पर उसके लिए शम (समत्व) को साधन कहा गया है ।

६–३

**यदा हि नेन्द्रियार्थेषु न कर्मस्वनुषज्जते ।**
**सर्वसंकल्पसंन्यासी योगारूढस्तदोच्यते ॥**

जब मनुष्य इंद्रियों के विषयों में या इंद्रियों के हेतु कर्म करने में आसक्ति का अनुभव नहीं करता और उसका मन इस प्रकार के कर्मों के सब संकल्पों से मुक्त हो जाता है तब वह योगारूढ़ कहलाता है ।

६–४

**उद्धरेदात्मनाऽऽत्मानं नाऽऽत्मानमवसादयेत् ।**
**आत्मैव ह्यात्मनो बन्धुरात्मैव रिपुरात्मनः ॥**

मनुष्य आत्मा से आत्मा की उन्नति करे और अन्तर्निवासी आत्मा को दुर्बल न होने दे। वस्तुतः आत्मा ही आत्मा का एकमात्र बन्धु है परन्तु आत्मा ही अपना शत्रु भी है।

६–५

बन्धुरात्माऽऽत्मनस्तस्य येनात्मैवात्मना जितः ।
अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्तेतात्मैव शत्रुवत् ॥

जिसने आत्मनिग्रह द्वारा अपने मन पर विजय प्राप्त कर ली है उसका मन उसका बन्धु है; परन्तु जिस ने अपने मन पर शासन करना नहीं सीखा वह अपना ही घोर शत्रु बन जाता है।

६–६

जितात्मनः प्रशान्तस्य परमात्मा समाहितः ।
शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः ॥

जिसने अपने मन को जीत लिया है और मन की शान्ति प्राप्त कर ली है उसका रूपान्तरित आत्मा सर्दी और गर्मी, सुख और दुःख, मान और अपमान में समत्वभाव से रहता है।

६–७

कर्मयोग की साधना के बाद—अर्थात् स्वार्थ-कामना से रहित होकर और सफलता अथवा असफलता से उद्विग्न हुए बिना अपने नियत कर्तव्य करने की साधना के बाद—मुमुक्षु को जितनी अधिक बार संभव हो, गहरे और निर्विघ्न ध्यान के लिए संसार का त्याग करना चाहिए। इस प्रकार का ध्यान मन की समता प्राप्त करने में बहुत सहायक होता है। निम्नलिखित श्लोकों में इस प्रकार के ध्यान का अभ्यास योग माना गया है :

**योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः ।**
**एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः ॥**

मन का संयमन करके, कामनाओं और संग्रह का विचार छोड़ कर, बहुधा एकान्त स्थान में एकाकी रह कर योगी को अपना मन अपने आत्मा पर एकाग्र करना चाहिए ।

६–१०

**शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः ।**
**नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम् ॥**

पवित्र स्थान में अपने लिए बनाये हुए निश्चित आसन पर—जो न बहुत ऊंचा और न बहुत नीचा हो—कुश, मृगचर्म और वस्त्र बिछा कर वह बैठे ।

६–११

**तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेन्द्रियक्रियः ।**
**उपविश्यासने युञ्ज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥**

वहां बैठकर मन को एकाग्र करके, विचारों तथा इंद्रिय-कर्मों का संयमन करके उसे आत्मशुद्धि के लिए ध्यान करना चाहिए ।

६–१२

**समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः ।**
**संप्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥**

धड़, गर्दन और शिर एक सीध में अचल रखकर, दृष्टि को नासिकाग्र पर जमाकर, इधर-उधर न देखता हुआ —

६–१३

प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थितः ।
मनः संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः ॥

आन्तरिक शांति के साथ, निर्भय, ब्रह्मचर्यब्रत में दृढ़, मन पर भली भांति शासन और मेरा चिन्तन करता हुआ वह युक्त हो कर वैठे और मुझे प्राप्त करने के प्रयत्न में निमग्न हो ।

६–१४

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नतः ।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥

योग उसके लिए नहीं है जो बहुत खाता है और न उसके लिए ही है जो पूरी तरह उपवास करता है। वह बहुत सोने-वाले या बहुत जागनवाले के लिए भी नहीं है ।

६–१६

युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ॥

योग, जो दुःख का नाशक है, उसके लिए है जो आहार-विहार में, अन्य कर्मों में, सोने-जागने में संयत और नियमित रहता है ।

६–१७

यथा दीपो निवातस्थो नेंगते सोपमा स्मृता ।
योगिनो यतचित्तस्य युञ्जतो योगमात्मनः ॥

पूर्णतया शांत वायु के स्थान में रखे हुए दीपक की शिखा स्थिर रहती है। मन को वश में रखनेवाले योगी के अचल ध्यान को इसी के समान बताया गया है ।

६–१९

सभी कार्यों में, जिन में तपस्या भी सम्मिलित है, मध्यम मार्ग पर किये गये आग्रह का ध्यान रखना चाहिए। सफलता का रहस्य मन के साथ भागने में सतत प्रयत्नशील विचारों को वश में करन की निरंतर साधना में निहित है; तपस्या की अति कठोरता में नहीं।

**संकल्पप्रभवान्कामांस्त्यक्त्वा सर्वानशेषतः ।**
**मनसैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य समन्ततः ॥**

मन को समस्त कामनाओं से मुक्त करके और मन के द्वारा इंद्रिय समूह को सब ओर से नियम में लाकर —

६–२४

**शनैःशनैरुपरमेद् बुद्ध्या धृतिगृहीतया ।**
**आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किञ्चिदपि चिन्तयेत् ॥**

वह अपनी बुद्धि का निरंतर प्रयोग करके धीरे धीरे अन्तर्मुख होता जाये और इस प्रकार मन को आत्मा में स्थित करके दूसरी किसी बात का विचार न करे।

६–२५

**यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।**
**ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥**

जब जब चंचल और अस्थिर मन भागने का प्रयत्न करे तब तब वह उसे रोक कर नियम में लाये और आत्मा में स्थित करे।

६–२६

**प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम् ।**
**उपैति शान्तरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम् ॥**

जिस योगी ने अपने अन्तस् की व्याकुलता मिटा दी है, जिसका मन शांत हो गया है, जिसने इस प्रकार शुद्ध होकर सच्ची आत्मप्राप्ति करली है तथा जो ब्रह्ममय हो गया है, वह अवश्य उत्तम सुख प्राप्त करता है।

६–२७

बारहवें अध्याय के निम्नलिखित श्लोकों में आदर्श मानसिक समत्व प्राप्त करनेवाले मनुष्य का वर्णन है :

अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च।
निर्ममो निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी॥

जो द्वेषरहित, प्राणीमात्र का मित्र, दयावान, "मैं" और "मेरा" के भाव से रहित हो सुख-दुःख में समान और सदा क्षमावान है —

१२–१३

सन्तुष्टः सततं योगी यतात्मा दृढ़निश्चयः।
मय्यर्पितमनो बुद्धिर्यो मे भक्तः स मे प्रियः॥

जो सदा संतोषी, आत्मयुक्त, इंद्रियनिग्रही और दृढ़ निश्चयी है और जिसने अपने मन और बुद्धि को मुझे समर्पित कर दिया है, वह मेरा भक्त है और मुझे प्रिय है।

१२–१४

यस्मान्नोद्विजते लोको लोकान्नोद्विजते च यः।
हर्षामर्षभयोद्वेगैर्मुक्तो यः स च मे प्रियः॥

जो दूसरे प्राणियों को उद्विग्न नहीं करता और जो स्वयं संसार से उद्विग्न नहीं होता, जो हर्ष, क्रोध और भय के उद्वेगों से मुक्त है, वह मुझे प्यारा है।

१२–१५

**अनपेक्षः शुचिर्दक्ष उदासीनो गतव्यथः ।**
**सर्वारम्भपरित्यागी यो मद्भक्तः स मे प्रियः ॥**

जो इच्छारहित है, पवित्र है, दक्ष है, उदासीन है, शांत है और जिसने समस्त सांसारिक संकल्पों का त्याग कर दिया है, वह मेरा भक्त मुझे प्रिय है।

१२–१६

**यो न हृष्यति न द्वेष्टि न शोचति न कांक्षति ।**
**शुभाशुभपरित्यागी भक्तिमान्यः स मे प्रियः ॥**

जो राग या द्वेष नहीं करता, जो किसी वस्तु के लिए शोक अथवा उसकी कामना नहीं करता, जिसने शुभ और अशुभ का विचार छोड़ दिया है, वह भक्त मुझे प्रिय है।

१२–१७

**समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः ।**
**शीतोष्णसुखदुःखेषु समः संगविवर्जितः ॥**

जो शत्रु-मित्र, मान-अपमान, शीत-उष्ण और सुख-दुख के प्रति मन में समान भाव रखता है और जिसने आसक्ति का त्याग कर दिया है—

१२–१८

**तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी संतुष्टो येनकेनचित् ।**
**अनिकेतः स्थिरमतिर्भक्तिमान्मे प्रियो नरः ॥**

जो निन्दा और स्तुति को समान भाव से देखता है, मौन रखता है, जो-कुछ मिल जाये उसी में संतुष्ट रहता है, किसी स्थान को अपना घर नहीं मानता और स्थिर चित्तवाला है, वह मेरा भक्त है और ऐसा भक्त मुझे प्रिय है।

१२–१९

कर्मों के नियमन और नियमित ध्यान से इस प्रकार विकसित हुआ मन का समत्व आनुवंशिक भौतिक शरीर की शक्तियों से कभी भी भंग हो सकता है। मनुष्य को आत्म-साक्षात्कार हो जाने पर भी उसके आनुवंशिक भौतिक शरीर की ये शक्तियां अपना काम करती ही रहती हैं; परन्तु बुद्धिमान पुरुष निरन्तर सत्य का स्मरण करता हुआ अपनी रक्षा करता है। वह अपनी प्रकृति के बदलते हुए भावों से अशांत नहीं होता। ये भाव कभी मानसिक समता और कभी कर्म की स्फूर्ति अथवा, फिर से, निष्क्रियता की वृत्ति के रूप में प्रकट हो सकते हैं।

**प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहमेव च पाण्डव ।**
**न द्वेष्टि सम्प्रवृत्तानि न निवृत्तानि कांक्षति ।।**

जो प्रकाश प्रवृत्ति और मोह प्राप्त होने पर उनका स्वागत ही करता है, परन्तु इनके विलुप्त हो जाने पर फिर से इनकी इच्छा नहीं करता —

१४–२२

**उदासीनवदासीनो गुणैर्यो न विचाल्यते ।**
**गुणा वर्तन्त इत्येव योऽवतिष्ठति नेङ्गते ।।**

जो बदलती हुई मनोदशाओं से अपने अन्तरात्मा को यह सोच कर अलिप्त रखता है कि "मेरे भौतिक शरीर के गुण अपनी स्वाभाविक गति से चल रहे हैं," और अविचलित रहता है —

१४–२३

**समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकाञ्चनः ।**
**तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः ।।**

जो सुख और दुःख का समान स्वागत करता है, स्वस्थ

रहता है, मिट्टी के ढेले, पत्थर और सोने को समान समझता है, प्रिय और अप्रिय में भेद नहीं करता और निन्दा तथा स्तुति में समान रहता है—

१४–२४

**मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः ।**
**सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते ॥**

जो मान तथा अपमान में एक ही भाव रखता है, मित्र और शत्रु को एक ही दृष्टि से देखता है, जिसने समस्त सांसारिक समारंभों का त्याग कर दिया है, वह गुणातीत बताया गया है।

१४–२५

# अध्याय ७

## आनुवंशिक संस्कार

(अध्याय ५—श्लोक १४, १५। अध्याय १३—श्लोक २९, ३०, ३१। अध्याय १४—श्लोक ५, १९। अध्याय १८—श्लोक ४०, ६०, ६१)

दूसरों के विषय में विचार करने और उद्वेग के क्षणों में मन को शांत करने के लिए यह स्मरण करना उपयोगी होगा कि मनुष्य अनुचित आचरण क्यों करते हैं। हमारा जीवन सहज संस्कारों के भार के साथ प्रारंभ होता है और जब कभी भी हम आत्मनिग्रह से काम लेने में असफल रहते हैं, वह संस्कार प्रकट होने लगते हैं। जब दूसरे गलती करते दिखलाई पड़ें तो हमें अपनी दुर्बलताओं पर विचार करना चाहिए। इसके अतिरिक्त, प्रत्येक कार्य के पीछे ईश्वर होता है, जो सच्चा कर्ता है। हमारी मर्यादित बुद्धि को जो बुरा मालूम होता है उसके बार बार दिखाई देने से हमें उद्विग्न नहीं होना चाहिए। परमेश्वर की इच्छा और उसके संकल्प यद्यपि प्राकृतिक नियमों के द्वारा कार्यान्वित होते हैं, फिर भी जाने नहीं जाते।

न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः।<br>न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते॥

आत्मा न किसी दूसरे से कर्म कराता है, न स्वयं

करता है। वह कर्मफल की चिन्ता भी नहीं करता। भौतिक प्रकृति के गुण ही सब कुछ करते हैं।

५–१४

**नादत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः ।**
**अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः ॥**

आत्मा का सच्चा स्वभाव यह है कि वह किसी के पाप अथवा पुण्य से प्रभावित नहीं होता। सच्चा ज्ञान अज्ञान से ढक जाता है, इसी से लोग मोह में फंसते हैं।

५–१५

**प्रकृत्यैव च कर्माणि क्रियमाणानि सर्वशः ।**
**यः पश्यति तथाऽऽत्मानमकर्तारं स पश्यति ॥**

जो समझता है कि भौतिक प्रकृति की शक्तियां ही वस्तुतः सब कर्म करती हैं और आत्मा अकर्ता ह, वही सत्य को जानता है।

१३–२९

**यदा भूतपृथग्भावमेकस्थमनुपश्यति ।**
**तत एव च विस्तारं ब्रह्म सम्पद्यते तदा ॥**

जब वह जीवों का अस्तित्व प्रथक् होने पर भी एक में ही स्थित देखता है और सारे विस्तार को उसी से उत्पन्न हुआ समझता है तब वह ब्रह्म को पाता है।

१३–३०

**अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्माऽयमव्ययः ।**
**शरीरस्थोऽपि कौन्तेय न करोति न लिप्यते ॥**

यह अविनाशी और पवित्र आत्मा अनादि और निर्गुण

होने के कारण शरीर में रहता हुआ भी न कुछ करता है, न किसी से लिप्त होता है।

१३–३१

**सत्वं रजस्तम इति गुणाः प्रकृतिसम्भवाः ।**
**निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम् ॥**

सत्व, रज और तम—इन गुणों से मनुष्य परिचालित होते हैं। ये गुण प्रकृति से उत्पन्न होने वाले हैं। शरीर में रहता हुआ आत्मा—यद्यपि वह अविनाशी है—इन गुणों से बंध जाता है और इनके द्वारा ही परिचालित होता है।

१४–५

**नान्यं गुणेभ्यः कर्तारं यदा द्रष्टाऽनुपश्यति ।**
**गुणेभ्यश्च परं वेत्ति मद्भावं सोऽधिगच्छति ॥**

जो पुरुष जान गया है कि भौतिक प्रकृति के गुणों के सिवा कोई कर्ता नहीं है, और जिसने उसे देख लिया है जो इन गुणों से परे है, उसने मेरे भाव को प्राप्त कर लिया है।

१४–१९

**न तदस्ति पृथिव्यां वा दिवि देवेषु वा पुनः ।**
**सत्वं प्रकतिजैर्मुक्तं यदेभिः स्यात् त्रिभिर्गुणैः ॥**

पृथ्वी पर या देवताओं के मध्य स्वर्ग में ऐसा कोई भी नहीं है जो प्रकृति से उत्पन्न इन तीन गुणों से मुक्त हो।

१८–४०

**स्वभावजेन कौन्तेय निबद्धः स्वेन कर्मणा ।**
**कर्तुं नेच्छसि यन्मोहात्करिष्यस्यवशोऽपि तत् ॥**

तू मोह वश होने के कारण जो नहीं करना चाहता, वह

भी अपनी प्रकृति के प्रभाव से विवश होकर करेगा।

१८--६०

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढ़ानि मायया॥

ईश्वर सब प्राणियों के हृदय में वास करता है और माया के बल से उन्हें यंत्र पर चढ़ी हुई पुतलियों की तरह घुमाता रहता है।

१८–६१

यहां पर माया का अर्थ गुणों से संघटित भौतिक प्रकृति है। उपर्युक्त श्लोकों से यह शिक्षा प्राप्त होती है कि मनुष्य जिन गुणों के साथ अपनी जीवनयात्रा आरंभ करता है उनसे ही उसके कर्मों का निर्धारण होता है। यदि कोई व्यक्ति हमारी दृष्टि में गलत काम करता हो तो हमें क्रोध अथवा घृणा नहीं करनी चाहिए और न अपने सत्कार्यों पर अभिमान ही करना चाहिए। इन श्लोकों का अर्थ यह नहीं लगाना चाहिए कि मनुष्य उत्तरदायित्व से मुक्त हैं। गीता में स्पष्ट है कि गुणों के जिस भार के साथ हमारा जीवन प्रारंभ होता है उससे मुक्ति केवल वैयक्तिक प्रयत्नों और आत्मसंयम की साधना से ही हो सकती है। 'मनुष्य पूर्वजन्म के कर्मों से उत्पन्न सहज संस्कारों के अनुसार कर्म करते हैं और इन संस्कारों की उपेक्षा करना संभव नहीं है'––यह शिक्षा दूसरों के प्रति उदार-भाव और अपने मन में शांति उत्पन्न करने के लिए है; अनुत्तरदायित्व का पाठ पढ़ाने के लिए नहीं। कर्मों से अनिवार्यतः उत्पन्न होने वाले गुणों के कारण यदि हम दूसरों के प्रति अधिक दयावान बनने के बदले क्रूरता और घृणा का व्यव-

हार करने लगें तो यह गीता की शिक्षा के विपरीत होगा।

आत्मा एक दृष्टि से वास्तविक कर्ता नहीं है, दूसरी से है। गुण शरीर में स्थित हैं, वे इंद्रियों और शरीर को प्रवृत्त करते हैं और आत्मा को शरीर के अन्दर वन्दी रखते हैं। तथापि आत्मा अलिप्त होकर गुणों पर विजय प्राप्त कर सकता है। इसके लिए ज्ञान की आवश्यकता है। ज्ञान केवल अध्ययन अथवा ध्यान से प्राप्त नहीं होता। वास्तविक और उपयोगी रूप में उसकी प्राप्ति विचार और कर्मों पर नियंत्रण करने से ही हो सकती है। मनुष्य की वृत्तियां, जिन्हें सामान्यतः सत्त्व, रज और तम में वर्गीकृत किया गया है, प्रकृति से उत्पन्न होती तथा उसी में परिमित रहती हैं। अर्थात्, वह आत्मा को शरीर प्रदान करनेवाली प्रकृति से उत्पन्न होती और उसी में स्थित रहती हैं। परन्तु उनका प्रभाव आत्मा पर पड़ता है। आत्मनिग्रह और सच्चे ज्ञान की साधना से आनुवंशिक और भौतिक प्रकृति के इन गुणों के होते हुए भी मनुष्य अपनी स्वतन्त्रता प्राप्त कर सकता है। यदि वह आत्मनिग्रह और अलिप्तता की साधना न करेगा तो न केवल इस भार के साथ जकड़ा रहेगा, वरन् इसे और भी अधिक बढ़ा लेगा।

# अध्याय ८

## सबके लिए आशा

(अध्याय ४—श्लोक ११ । अध्याय ७—श्लोक २०-२२ । अध्याय ९—श्लोक २३, २६, २७ २९-३२)

कर्म के सिद्धांत से हमें भयभीत नहीं होना चाहिए । नियम अनुल्लंघनीय है, परन्तु ईश्वर प्रेम और नियम दोनों है । अपने पापों के बहुत बड़े और बहुत अधिक होने के कारण किसी को हताश होने की आवश्यकता नहीं । प्रार्थना और प्रायश्चित्त से आत्मा शुद्ध हो जाता है । हिन्दू स्मृतियों और शास्त्रों में कुछ भी कहा गया हो, गीता के अनुसार तो ईश्वर की कृपा प्राप्त करने में स्त्री-पुरुष का भेद अथवा जाति-भेद भी आड़े नहीं आता ।

**समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।**
**ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् ।।**

मैं सब प्राणियों में समभाव से रहता हूं । मुझे न कोई अप्रिय है और न प्रिय है । जो मुझे भक्तिपूर्वक भजते हैं वे मुझ में हैं और मैं भी उनमें हूं ।

९–२९

**अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।**
**साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ।।**

यदि भारी दुराचारी भी अनन्य भाव से मुझे भजे तो

उसकी गणना भी साधुओं में ही करनी चाहिए, क्योंकि अब उसका संकल्प अच्छा है ।

९–३०

**क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति ।**
**कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥**

वह तुरन्त धर्मात्मा हो जाता है और निरंतर शांति पाता है । तू निश्चय जान कि मेरे भक्त का कभी नाश नहीं होता ।

९–३१

जाति-भेद और स्त्री-पुरुष भेद संबंधी बाधाओं के विषय में विशेष उल्लेख है :

**मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ।**
**स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम् ॥**

जो भी मेरा आश्रय ग्रहण करते हैं वे परम गति को प्राप्त करते हैं—चाहे वे स्त्रियां हों, वैश्य हों, शूद्र हों या पाप-योगि में उत्पन्न हुए व्यक्ति हों ।

९–३२

हार्दिक प्रार्थना और पश्चात्ताप से पूर्व कर्मों का प्रभाव नष्ट हो जाता है । परन्तु मनुष्य को इस धारणा से जानबूझ कर पाप-कर्म में प्रवृत्त नहीं होना चाहिए कि बाद को उसका प्रभाव धुल सकता है । कर्मों का प्रभाव केवल सच्चे पश्चात्ताप से मिटता है, और सच्चा पश्चात्ताप इस प्रकार नहीं होता । वह अत्यन्त कष्टमय मानसिक साधना, स्वयं ग्रहण किया हुआ दण्ड और पूर्व-पापों को शांत तथा शुद्ध करने वाला साधन है; परन्तु उसका यह परिणाम सचाई से सहे हुए कष्ट के अनुपात में ही होता है ।

पश्चात्ताप तथा आत्मग्लानि और भगवत्प्रसाद तथा कृपा के लिए प्रार्थना शुद्ध मानसिक क्रियाएं हैं, न कि केवल शब्दोच्चार, विधियों के यांत्रिक अनुष्ठान या पुरोहितों द्वारा प्रदान की हुई पापमुक्ति। शब्द, विधि-अनुष्ठान और पुरोहित प्रेरणा देने में और पश्चात्ताप की मनःस्थिति उत्पन्न करने में सहायक हो सकते हैं, परन्तु केवल उनसे ही पाप का प्रक्षालन नहीं होता। मनुष्य अपनेआप को और दूसरों को धोखा दे सकता है, परन्तु वह साक्षात् सत्य को धोखा नहीं दे सकता। और, कर्म अव्यय सत्य है। आप रोगी को उसके तापमान के संबंध में या ग्राहक को बेची हुई वस्तुओं के तोल के संबंध में भले ही धोखा दे सकें, परन्तु तापमापक-यंत्र या तराजू को धोखा नहीं दे सकते।

उपासना की विधियों का विशेष महत्व नहीं है। उनमें अन्तर हो सकता है, परन्तु वास्तव में वह सब एक ही हैं। तथाकथित धार्मिक मत-भेदों के प्रति यही हिन्दू धर्म का महान, सर्वप्रधान और अनुपम भाव है।

**ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।**
**मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः ॥**

मनुष्य जिस प्रकार मेरा आश्रय लेते हैं उसी प्रकार मैं उन्हें फल देता हूं; क्योंकि मनुष्य उपासना का कोई भी मार्ग ग्रहण करें, वे मुझे ही प्राप्त होते हैं।

४—११

यह विचार करने पर कि अब से कितने पहले इस सत्य को समझ कर मनुष्यों के मार्गदर्शन के लिए इतने जोरदार शब्दों में प्रस्तुत कर दिया गया था, हम हिन्दू धर्म के आचार्यों

की आध्यात्मिक महानता को समझ सकते हैं और उसकी सराहना कर सकते हैं।

येऽप्यन्यदेवताभक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः ।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥

दूसरे देवताओं के भक्त भी, जो उन्हें श्रद्धापूर्वक भजते हैं, मुझे ही भजते हैं—यद्यपि यह विधिपूर्वक नहीं होता।

९–२३

पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ।

मुझे पत्र, फल, फूल या जल जो-कुछ भी भक्तिपूर्वक अर्पित किया जाता है उसे मैं प्रयत्नशील आत्मा द्वारा भक्तिपूर्वक अर्पित किया हुआ मान कर उत्सुकता के साथ ग्रहण करता हूं।

९–२६

यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥

तू जो करे, जो खाये, जो हवन में होमे, जो दान दे, जो तप करे, वह सब मुझे अर्पण करके करना।

९–२७

कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः प्रपद्यन्तेऽन्यदेवताः ।
तं तं नियममास्थाय प्रकृत्या नियताः स्वया ॥

अनेक कामनाओं से जिन का ज्ञान हरा गया है वे अपनी प्रकृति के अनुसार भिन्न-भिन्न बाह्य विधियों का आश्रय लेकर दूसरे देवताओं की शरण में जाते हैं।

७–२०

